कृष्णदास संस्कृत सीरीज ६१



॥ श्रीः ॥

# वेणीसंहार-नाटकम्

सटिप्पण 'कमलेश्वरी' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकारः-

डॉ० बालगोविन्द झा




कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

कृष्णदास संस्कृत सीरीज
६१

महाकवि-भट्टनारायणप्रणीतं

# वेणीसंहार-नाटकम्

सटिप्पण 'कमलेश्वरी' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकार:-
डॉ० बालगोविन्द झा
एम. ए., पी-एच. डी.
प्रो०, स० व० पटेल महाविद्यालय, भभुआ, रोहतास ( बिहार )



कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
१९८४

KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
61



# VEṆĪSAMHĀRA NĀṬAKAM

OF

## MAHĀKAVI BHAṬṬANĀRĀYAN

Edited with
*'Kamaleshwaree' Sanskrit-Hindi Commentaries*
By

**Dr. BALGOVIND JHA**
M. A., Ph. D.
Prof., S. V. Patel College, Bhabhua, Rohtas ( Bihar )



KRISHNADAS Academy
VARANASI-221001
1984

समर्पराम्

पूज्य पितृचरण

पं० श्री कालीकान्त झा, व्याकरणाचार्य

के

करकमलों

में

सादर समर्पित

# प्राक्कथन

"वेणीसंहार-नाटक" भारत के विभिन्न विश्वविद्यालयों में संस्कृत-पाठ्य-क्रम के अन्तर्गत निर्धारित है तथा स्नातक एवं स्नातकोत्तर कक्षाओं में पाठ्यपुस्तक के रूप में यह पढ़ा-पढ़ाया जाता है। इसके साथ ही प्रख्यात नाटककार की सुविख्यात एवं लोकप्रिय कृति होने के कारण "वेणीसंहार" को बड़े चाव से पढ़ने वाले अन्य पाठकों की संख्या भी न्यून नहीं है। अतः विश्व-विद्यालयीय छात्रों की आवश्यकता एवं इतर संस्कृत सेवियों की सुविधा को ध्यान में रखकर ही वेणीसंहार के प्रस्तुत संस्करण को "कमलेश्वरी" संस्कृत-हिन्दी टीका से संवलित किया गया है! इस टीका के माध्यम से पाठकों को "वेणीसंहार" के अध्ययन का पूरा-पूरा लाभ एवं आनन्द प्राप्त हो सके, इसी लक्ष्य की ओर विशेष सचेष्टता बरती गई है। नाटक के अन्तर्गत संवादों एवं श्लोकों के व्याख्याक्रम में अन्वय, प्रतिशब्द, छन्द एवं अलङ्कार का निर्देश तथा टिप्पणी द्वारा गम्भीर भावों को सरल एवं सर्वजनसंवेद्य बनाने की पर्याप्त चेष्टा की गई है। भूमिका-भाग में कवि एवं उनकी कृति से सम्बद्ध ऐतिहासिक एवं आलोचनात्मक विवेचन भी सविस्तर प्रस्तुत किया गया है।

"कमलेश्वरी" संस्कृत-हिन्दी टीका की प्रणयनावधि में मुझे अपने वन्दनीय अग्रज श्रीशङ्कर झा, प्रधानाध्यापक, राजकीय उच्च विद्यालय उरलाहा (पूर्णियाँ) तथा पूजनीया भाभी श्रीमती हीरा देवी से निरन्तर वात्सल्यमयी उत्प्रेरणायें तथा शुभाशीर्वादयुक्त प्रोत्साहन मिलते रहे। उन दोनों के चरणारविन्दों में तो मैं सदैव नतमस्तक हूँ ही, साथ ही श्रीयुत डॉ० महाप्रभुलाल गोस्वामी, आचार्य एवं अध्यक्ष दर्शन-विभाग, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी, श्रीयुत डॉ० उपेन्द्र ठाकुर, आचार्य एवं अध्यक्ष, प्राचीन भारतीय एवं एशियाई अध्ययन, मगधविश्वविद्यालय बोध गया ( विहार ) तथा डॉ० श्रीयुत नारायण मिश्र, प्रवाचक, संस्कृतपालि विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय—आदि पूज्य गुरुजनों

से मुझे जो स्नेहाभिषिक्त आशीर्वचन प्राप्त हुए हैं उनके लिए मैं उन सबों के चरणों में भी श्रद्धावनत हूँ।

हिन्दी एवं अंग्रेजी में वेणीसंहार के अब तक उपलब्ध प्रायः सभी संस्करणों से आवश्यकतानुसार सहायता लेकर प्रस्तुत कार्य को पूरा किया गया है अतः तत्तत् संस्करणों के तत्तत् विद्वान् सम्पादकों के प्रति आभार प्रकट करना मैं अपना पुनीत कर्त्तव्य समझता हूँ।

"कृष्णदास अकादमी" वाराणसी के व्यवस्थापक श्रीयुत विट्ठलदासजी गुप्त ने प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन की व्यवस्था कर जो सहयोगात्मक भाव प्रकट किया है उसके लिए वे प्रशंसनीय तथा धन्यवादार्ह हैं।

मेरा यह क्षुद्र प्रयास यदि छात्रों एवं अन्यसंस्कृत सेवियों का स्वल्प हित-साधन भी कर सका तो मैं अपने को कृतकृत्य समझूँगा। अन्त में, इस विश्वास के साथ कि प्रस्तुत टीका में क्वाचित्करूप से पायी जाने वाली त्रुटियों के लिए विद्वान् एवं सहृदय पाठक मुझे क्षमा करेंगे ही, मैं इस विषय में उनके मूल्यवान् सुझावों एवं निर्देशों के सादर स्वागत की घोषणा करता हूँ।

श्रीकृष्ण जन्माष्टमी
वि० सं० २०४१

बालगोविन्द झा

# भूमिका

## १. भट्टनारायण का जीवनवृत्त

संस्कृत के अधिकांश प्राचीन कवियों ने अपने सम्बन्ध में प्रायः मौनावलम्बन ही किया है। लोकैषणा के प्रति औदासीन्य या आत्मविज्ञापन से पराङ्मुख होना ही प्रायः इसका मूल कारण है। संस्कृत के ऐसे अनेक कवियों की लम्बी सूची है जिन्होंने कर्तृत्व की तुलना में कृति को ही अधिक महत्त्व दिया है। "वेणीसंहार नाटक" के प्रणेता भट्टनारायण भी इसके अपवाद नहीं है। 'वेणीसंहार' की प्रस्तावना में "मृगराजलक्ष्मणो भट्टनारायणस्य कृतिं वेणीसंहारं नाम नाटकम्" एतावन्मात्र कथन के अतिरिक्त अपने विषय में कुछ भी जानकारी देने में कवि ने जैसा कार्पण्य प्रदर्शित किया है उससे सिद्ध होता है कि अन्तःसाक्ष्य के आधार पर कोई भी तत्त्वान्वेषणशील पाठक कवि भट्टनारायण के जीवनवृत्त को इदमित्त्थंरूपेण नहीं जान सकता। वेणीसंहार की प्रस्तावना से केवल इतनी-सी जानकारी प्राप्त होती है कि यह नाटक किसी "मृगराज लक्ष्मा" कवि भट्टनारायण की रचना है। ये कवि भट्टनारायण कौन थे अपने जन्म से इन्होंने किस भू-भाग एवं वंश को विभूषित किया था—आदि-आदि जिज्ञासाएँ ज्यों की त्यों बनी ही रह जाती हैं, किन्तु किसी कवि के जीवनवृत्त, समय आदि के विषय में किसी ठोस निष्कर्ष तक पहुँचने के लिए अन्तःसाक्ष्य के साथ-साथ बहिःसाक्ष्य का भी अवलम्बन लेना पड़ता है। अन्तःसाक्ष्य के आधार पर यह देखा जाता है कि कवि ने अपनी कृति में अपने विषय में कितना-कुछ कहा है। इसके अतिरिक्त अन्य प्रमाणों के आधार पर भी कृतिकार के जीवनवृत्तादि का सङ्केत ढूंढा जाता है तथा समय-निर्धारण किया जाता है जो बहिःसाक्ष्य पर अवलम्बित होता है।

**बहिःसाक्ष्य के आधार पर भट्टनारायण के विषय में उपलब्ध-जानकारी**—प्रस्तुत सन्दर्भ में यदि नाटककार भट्टनारायण की कृति 'वेणीसंहार' से हटकर अनुसन्धान किया जाय तो उपर्युक्त जिज्ञासाओं का कुछ हद

तक काम चलाऊ समाधान उपलब्ध हो सकता है। इसे वस्तुतः संस्कृतसेवियों का सौभाग्य ही कहना चाहिए कि बंगाल के राजाओं के सम्बन्ध में संस्कृत भाषा में निबद्ध कुछ वंशानुवर्णनपरक ऐतिहासिक लेख ( Chronicles ) उपलब्ध हैं जिनके अध्ययन से भट्टनारायण के विषय में थोड़ी-बहुत जानकारी प्राप्त होती है किन्तु विश्वसनीयता के अभाव में यह कहना कठिन है कि उन राज-वंशानुवर्णनात्मक ऐतिहासिक लेखों ( Chronicles ) में जिन भट्टनारायण का उल्लेख किया गया है वे "वेणीसंहार" के रचयिता भट्टनारायण से अभिन्न ही हों। इसका कारण यह है कि उन लेखों में कहीं भी भट्टनारायण को कवि या नाटककार नहीं कहा गया है इसलिए सन्देह का अवसर सर्वथा टल नहीं पाता।

बंगाल के राजाओं का वंशानुवर्णन प्रस्तुत करनेवाले संस्कृत-ग्रन्थों में "क्षितीशवंशावलीचरितम्", "वंगराजघटक", "राजावली" तथा "दक्षिण-राधीयघटककारिका" आदि प्रमुख हैं। "क्षितीशवंशावलीचरितम्" के अनुसार भट्टनारायण कान्यकुब्ज ( कन्नौज ) के मूलनिवासी थे। वे शाण्डिल्य गोत्र में उत्पन्न सारस्वत ब्राह्मण थे तथा बंगाल के तत्कालीन राजा "आदिसूर" के आमन्त्रण पर अन्य चार ब्राह्मणों के साथ कन्नौज से जाकर बंगाल में बस गये थे। बंगाल का राजा 'आदिसूर' सेनवंश का प्रवर्त्तक माना जाता है। वह जाति से शूद्र था। आदिसूर कोई वैदिक अनुष्ठान कराना चाहता था किन्तु उसके शूद्र होने के कारण बंगाल के विद्वानों ने उसे इस कार्य में सहयोग देने में न केवल अपने हाथ ही खींचे अपितु तीव्र विरोध भी प्रकट किया। फलतः अपने राज्य के विद्वानों का सहयोग न मिलने पर आदिसूर ने कन्नौज के राजा से अभीष्ट यज्ञ के सम्पादनार्थ वैदिक कर्मकाण्ड में निष्णात पाँच ब्राह्मणों को भिजवाने की याचना की। उसकी याचना पर कन्नौज के राजा ने पाँच ब्राह्मणों को बंगाल भेजा जिनमें भट्टनारायण प्रधान थे। बंगाल जाकर भट्ट-नारायण ने आदिसूर का अभीष्ट यज्ञ सम्पन्न कराया एवं दक्षिणा में आदि-सूर ने भट्टनारायण को पाँच गाँव दिये। भट्टनारायण इसके बाद वहीं बस गये। धीरे-धीरे यह सम्पत्ति इतनी अधिक बढ़ गई कि कालान्तर में भट्टनारायण स्वयं एक राजवंश के प्रवर्त्तक माने जाने लगे।

क्षितीशवंशावलीचरितम्, वंगराजघटक, राजावली तथा दक्षिणराधीय-घटककारिका आदि वंशानुवर्णनपरक सभी ग्रन्थों में इस बात का समान रूप से उल्लेख मिलता है कि भट्टनारायण कन्नौज से चार ब्राह्मणों के साथ जाकर बंगाल में बस गये थे किन्तु अपनी जन्मभूमि को छोड़कर बंगाल में जा बसने के पीछे कौन सा कारण था इस प्रश्न का उत्तर भिन्न-भिन्न ग्रन्थों में भिन्न-भिन्न रूपों में मिलता है।

एक कथा के अनुसार एक बार बगाल में अनावृष्टि के कारण घोर दुर्भिक्ष पड़ा। जनता हाहाकार कर उठी। वहाँ के राजा 'आदिसूर' ने वृष्टि कराने के लिए यज्ञ करने का निश्चय किया तथा इसके लिए कान्यकुब्ज से पाँच ब्राह्मणों को निमन्त्रण देकर बुलवाया। भट्टनारायण उन्हीं पाँच ब्राह्मणों में से एक थे। 'वंगराजघटक' के अनुसार 'आदिसूर' ऐसा यज्ञ करना चाहता था जिससे भगवान् प्रसन्न हो जायें। उसके राज्य में रहनेवाले ब्राह्मण जब कोई उपाय न बतला सके तो उसने कान्यकुब्ज से पाँच ब्राह्मणों को बुलवाया। एक अन्य कथा के अनुसार वंगदेश पर आनेवाली विपत्तियों के लक्षण देखकर 'आदिसूर' ने उनके निवारण के लिए कन्नौज से पाँच ब्राह्मणों को बुलवाया। एक अन्य कथा के अनुसार इन ब्राह्मणों ने धार्मिक उत्पीडन के कारण अपनी जन्मभूमि, कान्यकुब्ज का त्याग किया था। भट्टनारायण द्वारा अपनी जन्मभूमि ( कन्नौज ) का त्यागकर वंगाल में जाकर बस जाने के मूल में उपर्युक्त जिन कारणों का उल्लेख किया गया है उनमें से अन्तिम कारण का समर्थन ए० बी० गजेन्द्र गडकर द्वारा सम्पादित 'वेणीसंहार' की भूमिका से भी होता है। ए० बी० गजेन्द्र गडकर ने वेणीसंहार की भूमिका में इसे स्पष्ट करते हुए कहा है कि धार्मिक उत्पीडन के कारण ही भट्टनारायण सहित अन्य चार ब्राह्मण कान्यकुब्ज को छोड़कर बंगाल में जा बसे होंगे। जिस समय यह घटना घटी थी उस समय कान्यकुब्ज में बौद्धधर्म का प्राधान्य था। बौद्धधर्मप्रधान वातावरण में वैदिकधर्मावलम्बियों का निरादर या उत्पीडन अस्वाभाविक नहीं है। निरादर एवं उत्पीडन से ऊबकर ही भट्टनारायण ने अन्य चार ब्राह्मणों के साथ कान्यकुब्ज का त्याग किया होगा चूंकि भट्टनारायण कट्टर वैदिक धर्मानुयायी थे।

उपर्युक्त विवेचन से तथा अन्य प्रमाणों से इसी निष्कर्ष पर पहुँचा जा सकता है कि कान्यकुब्ज के मूलनिवासी तथा तत्कालीन बंगनरेश 'आदिसूर' के आमन्त्रण पर बंगाल में जाकर बस जाने वाले भट्टनारायण ही 'वेणीसंहार' के रचयिता हैं चूँकि ऐतिहासिक तथ्यों के आधार पर जो समयं 'आदिसूर' का निर्धारित किया गया है वही समय वेणीसंहार के रचयिता का भी निर्धारित किया जाता है। इतिहासकारों ने 'आदिसूर' का समय सप्तम शतक का उत्तरार्द्ध माना है।

कान्यकुब्ज से बंगाल जाकर बस जाने वाले भट्टनारायण को "वेणीसंहार" का रचयिता मानने में कुछ बाधाएँ हैं जिनका उल्लेख नीचे किया जाता है।

भारतीय राजाओं के आश्रय में रहने वाले कवियों की नाटक कृतियाँ राजदरबारों में ही अभिनीत हुआ करती थीं। ऐसे नाटककारों ने अपने-अपने नाटकों की प्रस्तावना में अपने-अपने आश्रयदाता राजाओं की तथा उनकी परिषद् की विशेषरूप से चर्चा की है किन्तु "वेणीसंहार" की प्रस्तावना में एतद्विषयक कुछ भी संकेत नहीं पाया जाता है। वहाँ न किसी राजा का ही उल्लेख किया गया है और न उसकी परिषद् का ही। वेणीसंहार की प्रस्तावना में सूत्रधार के द्वारा "तत्रभवतः परिषदग्रेसरान् विज्ञाप्यं नः किञ्चिदस्ति"—इस कथन से इस बात की पुष्टि होती है कि यह नाटक सामान्य जनता के बीच खेला जा रहा है। यदि बंगनरेश 'आदिसूर' वेणीसंहार के रचयिता भट्टनारायण को कन्नौज से बुलाकर उनका सत्कार करते या भट्टनारायण स्वयं कन्नौज का परित्याग कर बंगनरेश आदिसूर का आश्रय प्राप्त करते तो अपने नाटक वेणीसंहार में अपने आश्रयदाता के नाम, स्वभाव, गुण आदि की चर्चा वे अवश्य करते किन्तु ऐसा कुछ भी इस नाटक में कहीं भी नहीं है। आश्रयदाता राजा के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करने की यह परिपाटी कतिपय भारतीय कवियों ने अपनाई है जो स्वाभाविक एवं उचित भी है किन्तु भट्टनारायण द्वारा ऐसा न करना निर्विवादरूप से यह सूचित करता है कि जिन भट्टनारायण का सम्बन्ध बंगाल के राजा आदिसूर से रहा होगा वे निश्चय ही वेणीसंहार के रचयिता से कोई भिन्न व्यक्ति होंगे।

यदि यह तर्क दिया जाय कि बंगाल जाने से पूर्व ही भट्टनारायण ने वेणीसंहार की रचना कर डाली थी इसलिए नाटक में वहाँ के आश्रयदाता राजा के उल्लेख का कोई प्रश्न ही नहीं उठता तो भी यह बात युक्तिसंगत नहीं प्रतीत होती क्योंकि सर्वप्रथम विचारणीय प्रश्न तो यह है कि क्या भट्टनारायण ने धार्मिक उत्पीडन के कारण स्वयं कन्नौज का त्याग किया था या बंगनरेश की याचना पर कन्नौजनरेश ने स्वयं उन्हें बंगाल भेजा था ? यदि पहली बात सत्य हो तो बौद्धों द्वारा अपने प्रति किये गये दुर्व्यवहार की निन्दा या बौद्धधर्म की कुत्सा या खण्डन करने में कवि चूकता नहीं। कोई भी कवि यदि अपने जीवन में घटी किसी घटना से विशेषरूप से मर्माहत होता है तो अपनी कृति में किसी न किसी व्याज से उसका संकेत वह अवश्य देता है। कट्टर वैदिक धर्मानुयायी होने के कारण बौद्धों द्वारा यदि वेणीसंहार के रचयिता का उत्पीडन होता तो अपने उत्पीडकों के प्रति अपनी रचना में कवि का आक्रोश अवश्य प्रकट होता किन्तु वेणीसंहार में कहीं भी इस तरह की कोई बात नहीं पाई जाती है। यदि यह कहा जाय कि बंगराज की प्रार्थना पर स्वयं कान्यकुब्जनरेश ने इन्हें बंगाल भेजा था और बंगाल जाने से पूर्व ही इन्होंने वेणीसंहार की रचना कर डाली थी तो फिर वही प्रश्न उठ खड़ा होता है कि अपनी रचना में बंगनरेश का न सही, कान्यकुब्जनरेश का भी तो उल्लेख कवि को अवश्य करना चाहिए था किन्तु अपने किसी भी आश्रयदाता राजा का उल्लेख न करने के कारण यही तथ्य सामने आता है कि वेणीसंहार के रचयिता का सम्बन्ध न तो बंगनरेश से ही रहा होगा और न कान्यकुब्जनरेश से ही। इसलिए उन दोनों राजाओं से सम्बद्ध भट्टनारायण निश्चय ही वेणीसंहार के रचयिता से भिन्न व्यक्ति रहे होंगे।

"क्षितीशवंशावलीचरितम्" में भट्टनारायण को एक वैभवशाली व्यक्ति के रूप में अवश्य उल्लिखित किया गया है किन्तु उनके कवि होने का निर्देश उसमें कहीं भी नहीं किया गया है। यदि "क्षतीशवंशावलीचरितम्" में चर्चित भट्टनारायण ही वेणीसंहार के रचयिता होते तो उनके कवि होने की चर्चा भी उसमें अवश्य की गई होती, अतः इस आधार पर भी यह कहा जा सकता है कि दोनों भट्टनारायण परस्पर भिन्न-भिन्न व्यक्ति हैं।

इसके अतिरिक्त वेणीसंहार के भरतवाक्य से भी यह स्पष्ट हो जाता है कि भट्टनारायण को किसी राजा का आश्रय नहीं प्राप्त था। भरतवाक्य में आये हुए—"विद्वद्बन्धुर्गुणे विशेषवित्"—के द्वारा कवि ने राजाओं को गुणवानों के गुणों का पारखी होने के लिए ईश्वर से प्रार्थना की है। यदि भट्टनारायण को किसी गुणग्राही राजा का आश्रय प्राप्त होता तो भरतवाक्य में कवि इस प्रकार की अभिलाषा कदापि प्रकट नहीं करता। इसलिए आदि-सूर का आश्रय प्राप्त करनेवाले भट्टनारायण वेणीसंहारकार भट्टनारायण से भिन्न व्यक्ति रहे होंगे; यह निश्चित प्राय है।

उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि वेणीसंहार नाटक के रचयिता वंगाल के पूर्वोक्त लेखों में उल्लिखित भट्ट-नारायण से भिन्न व्यक्ति हैं।

**२—भट्टनारायण की जाति**—भट्टनारायण की जाति के विषय में भी विद्वानों में मतभेद है। कुछ लोग इन्हे ब्राह्मण बतलाते हैं एवं कुछ लोगों के अनुसार भट्टनारायण क्षत्रिय सिद्ध किये जाते हैं। दोनों ही मतों के समर्थन में भिन्न-भिन्न साक्ष्य प्रस्तुत किये गये हैं। भट्टनारायण को ब्राह्मण बतलानेवालों के अनुसार वेणीसंहार के रचयिता के नाम के साथ जुड़ा हुआ 'भट्ट' शब्द ही इसका प्रमाण है कि भट्टनारायण वस्तुतः ब्राह्मण थे। किसी भी ब्राह्मणेतर जाति के लोगों के नामों के साथ यह उपाधि प्राचीनकाल में जुड़ी हुई नहीं देखी गई है। केवल ब्राह्मण जाति के लोगों के नामों के साथ ही इस उपाधि को जुड़ा हुआ पाया जाता है। इसलिए "भट्टनारायण" नाम के केवल 'भट्ट' वंश से ही यह सिद्ध हो जाता है कि भट्टनारायण वस्तुतः जाति से ब्राह्मण थे। इसके अतिरिक्त वेणीसंहार के कतिपय अन्तःसाक्ष्य भी भट्टनारायण के ब्राह्मणत्व का समर्थन करते हैं। ब्राह्मण के प्रति कवि का पक्षपात नाटक में यत्र-तत्र दृष्टि-गोचर होता है। तृतीय अङ्क के राक्षस-राक्षसी संवाद में "ब्राह्मणशोणितं खल्वेतद् गलं दहद् दहत्प्रविशति" जैसे कथन से "ब्राह्मण जाति की श्रेष्ठता का प्रतिपादन किया गया है। इसी अङ्क में कर्ण एवं अश्वत्थामा के पारस्परिक वाक्कलह के अन्तर्गत अश्वत्थामा के पलड़े को भारी रखने का कविने भरपूर प्रयास किया है। संस्कृत नाटकों में किसी ब्राह्मण को ही विदूषक का

रूप देकर उसकी दुर्दशा तथा मूर्खता को प्रदर्शित करनेवाली प्रचलित परिपाटी का 'वेणीसंहार' में सर्वथा अभाव है। प्राय: स्वयं ब्राह्मण होने के कारण ही नाटककार को नाटक मे किसी ब्राह्मणपात्र को उपहासात्मक रूप में प्रस्तुत करना प्रिय नहीं लगा हो, इसीलिए ऐसी पात्र-योजना के प्रति वे उदासीन रहे हों ऐसा अनुमान किया जा सकता हे। इन प्रमाणों के आधार पर भट्टनारायण का ब्राह्मण होना निर्विवाद रूप से सिद्ध हो जाता है।

कुछ लोगों ने भट्टनारायण को 'वेणीसंहार' की प्रस्तावना में आये हुए "कवेर्मृगराजलक्ष्मण:" के आधार पर क्षत्रिय सिद्ध करने का प्रयास किया है। वे 'मृगराज' शब्द का अर्थ 'सिंह' तथा 'लक्ष्मण:' शब्द का अर्थ 'उपाधि धारण करने वाला' करते हैं। उनके मतानुसार "मृगराजलक्ष्मण:' का अर्थ हुआ—सिंह उपाधिधारी अर्थात् क्षत्रिय। किन्तु वास्तविकता यह है कि "कवेर्मृगराजलक्ष्मण:' शब्द का अर्थ "सिंह उपाधिधारी कवि" नहीं अपि तु "कविसिंह की उपाधि को धारण करने वाला" है। प्राचीन काल में क्षत्रियों के नामों के साथ 'सिंह' शब्द का प्रयोग नहीं होता था इसलिए केवल 'सिंह' शब्द के आधार पर भट्टनारायण को क्षत्रिय सिद्ध करना युक्तिसंगत नहीं है। विचार करने पर यही युक्तिसंगत प्रतीत होता है कि कवि ने अपनी वीररस प्रधान कृति—वेणीसंहार की रचना के आधार पर ही अपने नाम के साथ 'कविसिंह' उपाधि का प्रयोग किया होगा। 'वेणीसंहार' में वीररस का जैसा परिपाक हुआ है वह वस्तुत: श्लाघनीय है। नाटक के अन्तर्गत "मथ्नामि कौरवशतम्०", "चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघात०" आदि भीमसेनोक्त पद्यों में तथा अश्वत्थामा की उक्तियों में जो ओजस्विता है वह किसी भी निष्प्राण व्यक्ति में प्राणवत्ता का सञ्चार करने में पूर्ण समर्थ है। अपनी कृति में वीररस की ऐसी तीव्र धारा बहानेवाला कवि यदि अपने को कविसिंह कहता हो तो इसमें अस्वाभाविकता कहाँ है?

अत: विभिन्न साक्ष्यों के आधार पर यही मानना उचित है कि भट्टनारायण जाति से ब्राह्मण ही रहे होंगे'।

**३—भट्टनारायण की धार्मिक मान्यता**—भट्टनारायण की धार्मिक मान्यता का क्या स्वरूप था, वे किस सम्प्रदाय के अनुयायी थे, वे शैव थे या वैष्णव आदि प्रश्नों के उत्तर आज भी अनुसन्धान की परिधि में ही भ्राम्य-

माण हैं। जिज्ञासु विद्वानों ने इस दिशा में भी प्रयास कर अपने-अपने विचार प्रकट किये हैं। वेणीसंहार की प्रस्तावना के अन्तर्गत नान्दी-श्लोकों में कवि ने क्रमशः हरि ( विष्णु ), "कंसद्विष्" ( श्रीकृष्ण ) तथा धूर्जटि ( शिव )—इन तीन देवों की स्तुति की है। वेणीसंहारस्थ प्रथम अङ्क के "आत्मारामा विहितरतयो०" ( श्लोक सं० २३ ) और षष्ठ अङ्क के श्लोक—४३,४५, और ४६ के आधार पर भट्टनारायण को वैष्णव कहा जाता है। कुछ विद्वान् उन्हें वैष्णवों में भी पाञ्चरात्र सम्प्रदाय का अनुयायी मानते हैं। किन्तु वेणी-संहार में भीम और युधिष्ठिर द्वारा श्रीकृष्ण की दिव्यता के प्रति प्रकट किये गये विश्वास को कवि का अपना विश्वास नहीं माना जा सकता है क्योंकि वेणीसंहार के उपजीव्य-महाभारत में भी पाण्डवों के द्वारा श्रीकृष्ण का ईश्वरत्व स्वीकार किया गया है। दूसरी बात यह है कि प्रथम अङ्क के श्लोक २३ में तथा षष्ठ अङ्क के श्लोक ४.,४५ एवं ४६ में ऐसे किसी सिद्धान्त का स्पष्ट निर्देश नहीं किया गया है जिसके आधार पर वेणीसंहार के रचयिता को पाञ्चरात्र सम्प्रदाय का अनुयायी माना जा सके। षष्ठ अङ्क के श्लोक ४३ से यही सिद्ध होता हैं कि वे विभिन्न दार्शनिक सम्प्रदायों में से किसी सम्प्रदाय-विशेष के पक्षपाती नहीं थे क्योंकि इस श्लोक में कवि द्वारा सांख्य एवं वेदान्त के सिद्धान्तों को समन्वित रूप में ही प्रस्तुत किया गया है। फिर भी वेणीसंहार के नान्दी श्लोकों के क्रम को देखते हुए एवं धार्मिक विश्वास से ओतप्रोत अन्य श्लोकों को देखते हुए यही निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि भट्टनारायण वस्तुतः ऐसे वैष्णव थे जो शिव पर भी विश्वास रखते थे। उनके लिए विष्णु; श्रीकृष्ण एवं शिव—ये तीनों ही समान रूप से पूज्य एवं आराध्य थे। इसके अतिरिक्त द्वितीय अङ्क में भानुमती द्वारा वर्णित स्वप्न वृत्तान्त तथा सुवदना आदि सखियों द्वारा अनिष्ट निवारणार्थ पूजा-अर्चा करने का परामर्श, तृतीय अङ्क में पितृवियोग के कारण विलाप करते हुए अश्वत्थामा का अपने लिए परलोक—गमन की अभिलाषा को प्रकट करना तथा इसी अङ्क में "दैवायत्तं कुले जन्म मदायत्तं तु पौरुषम्"—इस कर्णोक्ति में भाग्यवाद एवं पुरुषार्थवाद के समवेत समर्थन से यह प्रतीत होता है कि

भट्टनारायण परम्परानुयायी थे। वे स्वप्न पर विश्वास रखनेवाले, देवी देवताओं के प्रति आस्थावान्, तथा भाग्यवाद की तुलना में कर्मवाद के कट्टर समर्थक थे।

**४—भट्टनारायण की कृतियाँ**—भट्टनारायण की एकमात्र कृति वेणीसंहार नाटक ही अब तक उपलब्ध है। यद्यपि सुभाषित संग्रहों में भट्टनारायण के नाम से कतिपय श्लोक उद्धृत है किन्तु वेणीसंहार में वे श्लोक उपलब्ध नहीं होते अतः उन श्लोकों के रचयिता वेणीसंहार के रचयिता भट्टनारायण ही थे या कोई अन्य भट्टनारायण—इस विषय में सन्देह का अवसर ज्यों का त्यों बना हुआ है। प्रो० ए० बी० गजेन्द्र गडकर ने अपनी पुस्तक "दि वेणीसंहारः ए क्रिटिकल स्टडी" के पृष्ठ २१,२२ एवं २३ में भट्टनारायण की रचनाओं के सम्बन्ध में कुछ प्रकाश डाला है। उन्होंने किसी हरिशर्मा नामक विद्वान् द्वारा प्रतिलिपि की गई दशकुमारचरित की एक पाण्डुलिपि के आधार पर भट्टनारायण को दशकुमारचरित की पूर्वपीठिका का रचयिता माना है। इसके अतिरिक्त पाण्डुलिपियों की एक सूची में 'जानकीहरण' नामक एक नाटक को भट्टनारायण की रचना बतलाया है।

किन्तु यह कहना कठिन है कि प्रो० गजेन्द्रगडकर ने हरिशर्मा द्वारा तैयार की गई दशकुमारचरित की पाण्डुलिपि के आधार पर दशकुमारचरित की पूर्णपीठिका के रचयिता के रूप में जिस भट्टनारायण का उल्लेख किया है तथा पाण्डुलिपि की सूची में जिस भट्टनारायण को "जानकीहरण" का प्रणेता बतलाया है वह वेणीसंहार का रचयिता ही हो। इसलिए बिना किसी ठोस प्रमाण के यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि वेणीसंहार के अतिरिक्त वेणीसंहार के रचयिता भट्टनारायण की अन्य कौन-कौन सी रचनायें हैं। पर्याप्त प्रमाण के अभाव में हमें भट्टनारायण की एकमात्र कृति 'वेणीसंहार' से ही सन्तुष्ट रहना होगा।

**५. भट्टनारायण का समय**—भट्टनारायण का उद्भव किस समय हुआ था इसके विषय में भट्टनारायण की कृति वेणीसंहार में कुछ भी सङ्केत नहीं दिया गया है। संस्कृत के नाटककार या कवि अपनी-अपनी रचनाओं में अपने पूर्ववर्ती कवियों को प्रायः स्मरण करते हैं। इससे पाठकों को यह लाभ

होता है कि वे कृतिकार के समय की पूर्व सीमा का निर्धारण करने में औचित्य का अनुभव करते हैं किन्तु वेणीसंहार में भट्टनारायण ने अपने पूर्ववर्त्ती किसी भी कवि का नामोल्लेख नहीं किया है। अतः वेणीसंहार में भट्टनारायण के समय-निर्धारण के लिए अन्तःसाक्ष्य का पर्याप्त अभाव है। भट्टनारायण का समय-निर्धारण करने के लिए बाह्यसाक्ष्य की ही सहायता ली जा सकती है। उसीके आधार पर भट्टनारायण के समय-निर्धारण सम्बन्धी तथ्यों का आकलन नीचे प्रस्तुत किया जाता है।

अलङ्कारशास्त्र के महनीय आचार्य मम्मट ने अपने काव्यप्रकाश में वेणीसंहार से कतिपय पद्यों को उपाहृत किया है। इतिहासकारों ने आचार्य मम्मट का समय ११०० ई० के आस-पास माना है। अमरकोश के सुविख्यात टीकाकार क्षीरस्वामी ने भी अपनी टीका में वेणीसंहार के प्रयोगों को उद्धृत किया है। क्षीरस्वामी का समय ११०० ई० का पूर्वार्द्ध माना जाता है। 'सरस्वतीकण्ठाभरण" में भोजराज ने वेणीसंहार के अनेक श्लोकों को उद्धृत किया है। भोजराज का समय १०७० ई० माना जाता है। दशरूपक के रचयिता धनञ्जय का समय ईसा के दशम शतक का उत्तरार्द्ध माना जाता है। उन्होंने भी वेणीसंहार से उद्धरणों को लेकर अपने दशरूपक में यथास्थान प्रस्तुत किया है। ध्वन्यालोक के रचयिता आनन्दवर्धन ने भी अपने ग्रन्थ में वेणीसंहार से उदाहरण उद्धृत किये हैं। आनन्दवर्धन का समय ईसा के नवम शतक का उत्तरार्ध माना जाता है। इसके अतिरिक्त वेणीसंहार से उदाहरण लेकर अपने ग्रन्थ में प्रस्तुत करनेवाले आचार्यों में सर्वाधिक प्राचीन वामन हैं। वामन का समय ८०० ई० का उत्तरार्ध निश्चित किया गया है। वामन ने अपने "काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति" में वेणीसंहार से कितने ही उद्धरण प्रस्तुत किये हैं।

उपर्युक्त ऐतिहासिक आकलन के आधार पर वेणीसंहार की प्रसिद्धि के लिए यदि ५० वर्ष की भी अवधि रक्खें तो भट्टनारायण का समय ईसा के सप्तम शतक का अन्त तथा अष्टम शतक का प्रारम्भ निश्चित होता है। इस तथ्य का समर्थन इससे भी होता है कि ईसा के सप्तम शतक के पूर्वार्द्ध में होनेवाले बाणभट्ट ने अपने "हर्षचरित" में अनेक कवियों का नामोल्लेख किया

हैं किन्तु भट्टनारायण का नाम उन्होंने कहीं भी नहीं लिया है। बाणभट्ट हर्ष के सभापण्डित थे तथा हर्ष का समय ईसा के सप्तम शतक का पूर्वार्द्ध माना जाता है इसलिए बाणभट्ट का भी वही समय माना जाता है। बाणभट्ट द्वारा भट्टनारायण का नामोल्लेख न किये जाने के आधार पर यह कहा जा सकता है कि भट्टनारायण बाणभट्ट से परवर्ती थे। अतः ईसा के सप्तम शतक के उत्तरार्द्ध एवं अष्टमशतक के पूर्वार्द्ध के मध्य ही भट्टनारायण की स्थिति स्वीकार की जा सकती है।

**६. भट्टनारायण का वैदुष्य**—भट्टनारायण की एकमात्र उपलब्ध कृति वेणीसंहार के आधार पर ही उनके वैदुष्य के सम्बन्ध में विचार किया जा सकता है। वेणीसंहार के अध्ययन से पता चलता है कि भट्टनारायण ने विविध शास्त्रों का गहन अध्ययन किया होगा। नाटककार ने अपने नाटक में महाभारत की कथावस्तु को सूत्ररूप में प्रस्तुत किया है जिससे सिद्ध होता है कि नाटककार ने महाभारत का गम्भीर अध्ययन किया होगा। वेणीसंहार के कतिपय पद्यों में अभिव्यक्त किये गये विचार इस तथ्य का पोषण करते हैं कि भट्टनारायण सांख्य, योग, वेदान्त आदि विभिन्न दर्शनों के सिद्धान्तों से सम्यक्तया परिचित रहे होंगे। विष्णु, कृष्ण, राधा, शिव आदि देवों की स्तुतियाँ ही बतलाती हैं कि भट्टनारायण ने पुराण, इतिहास, भागवत आदि ग्रन्थों का पर्याप्त मनन किया होगा। नाटक में प्रयुक्त विविध छन्दों एवं अलङ्कारों के आधार पर भट्टनारायण का काव्यशास्त्रीय ज्ञान अपनी गम्भीरता के साथ स्वतः प्रकाश में आ जाता है। परवर्ती नाट्यशास्त्रकारों द्वारा नाट्याङ्गों के उदाहरणों के रूप में वेणीसंहार से ही उद्धरण प्रस्तुत किये गये हैं जो इस बात के साक्षी हैं कि भट्टनारायण का नाट्यशास्त्र सम्बन्धी ज्ञान अत्यन्त प्रौढ़ रहा होगा। भट्टनारायण वैदिक कर्मकाण्ड से भलीभाँति परिचित थे। प्रचलित परम्परा के अनुसार वे अन्य चार ब्राह्मणों के साथ यज्ञ कराने के लिए ही कान्यकुब्ज से बंगाल गये थे। वेणीसंहार के "चत्वारो वयमृत्विजः स भगवान् कर्मोपदेष्टा गुरुः" (१/२५) पद्य में युद्ध को यज्ञ का रूप देना उनके यज्ञ सम्बन्धी ज्ञान को सूचित करता है। षष्ठ अङ्क में युधिष्ठिर द्वारा गुप्तचरों को

दिये गये निर्देशों से नाटककार का अर्थशास्त्र तथा राजनीति सम्बन्धी ज्ञान भी परिलक्षित होता है। भट्टनारायण का कदाचित् भाषा पर पूर्ण अधिकार नहीं स्वीकार किया जाता है। नाटक में विभिन्न स्थलों पर कवि द्वारा किये गये अपाणिनीय प्रयोग इसके उदाहरण हैं। "काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति" के रचयिता वामन ने वेणीसंहार के तीन स्थलों पर भट्टनारायण द्वारा किये गये प्रयोगों की व्याकरणानुकूलता सिद्ध करने का प्रयास किया है। यह निश्चय पूर्वक नही कहा जा सकता कि वेणीसंहार के विद्वान् रचयिता द्वारा किये गये ऐसे अपाणिनीय प्रयोगों के मूल में नाटककार की असमर्थता कारण है या प्रचलित प्रयोग प्रवाह या महाभारत का प्रवाह।

जो भी हो, भट्टनारायण की उच्चकोटि की विद्वत्ता के प्रति किसी को सन्देह नहीं करना चाहिए।



# वेणीसंहार की संक्षिप्त कथावस्तु

## पूर्वकथा

पूर्वकथा कौरव एवं पाण्डव हस्तिनापुर के राजकुल से सम्बद्ध राजकुमार थे। कौरवों के पिता धृतराष्ट्र एवं पाण्डवों के पिता पाण्डु थे। पाण्डु की असामयिक मृत्यु के पश्चात् उनके नेत्रहीन भ्राता धृतराष्ट्र हस्तिनापुर के राजसिंहासन पर आसीन हुए थे। इसलिए उत्तराधिकार के प्रश्न को लेकर बाल्यावस्था से ही कौरव एवं पाण्डव राजकुमारों के मध्य स्पर्धा एवं ईर्ष्या आरम्भ हो गई थी। दुर्योधन कौरवों में सबसे बड़ा था जो छल-बल से किसी प्रकार पाण्डवों को राज्यच्युत करना चाहता था। पाण्डवों ने इन्द्रप्रस्थ को अपनी राजधानी बनाया था किन्तु दुर्योधन ने अपने धूर्त मामा शकुनी की सहायता से द्यूत-क्रीडा में पाण्डवों में ज्येष्ठ युधिष्ठिर को हराकर सभी पाण्डवों को तथा द्रौपदी को अपना दास बना लिया था। इतना ही नहीं, भरी सभा में द्रौपदी के केश एवं वस्त्र खिचवाकर उसे नग्न करने एवं अपनी जङ्घाओं पर बैठाने का कुत्सित प्रयास भी उसने किया था। द्रौपदी के केश एवं वस्त्र खीचने का कार्य दुर्योधन के अनुज दु:शासन ने किया था। इस प्रकार सपरिवार पाण्डवों को अपमानित कर उन्हें १२ वर्षों के लिए अज्ञातवास में रहने के लिए भी दुर्योधन ने विवश किया था।

वनवास को जाते समय पाण्डवों ने कौरवों से अपने अपमान का प्रतिशोध लेने की प्रतिज्ञा की। युधिष्ठिर के छोटे भाई तथा अत्यन्त बलशाली भीमसेन ने प्रतिज्ञा की कि वह दु:शासन के वक्षःस्थल को फाड़कर उसके रक्त का पान करेगा तथा अपनी भीषण गदा से दुर्योधन की जङ्घाओं को तोड़कर उसके रक्त से द्रौपदी के केशों को सँवारेगा। यह नाटक, जैसा कि इसके शीर्षक "वेणीसंहार" से स्पष्ट है, द्रौपदी की खुली वेणी के संहार ( संयमन ) की घटना से सम्बद्ध है।

वनवास की शर्तें पूरी कर लेने के बाद युधिष्ठिर श्रीकृष्ण को दूत बनाकर सन्धि-प्रयास के लिए दुर्योधन के पास भेजते हैं जिसे सुनकर द्रौपदी तथा भीम दोनों को ही कष्ट होता है। प्रतिशोध की ज्वाला में जल रहे इन दोनों व्यक्तियों को युधिष्ठिर का यह कार्य अरुचिकर प्रतीत होता है। वे तो कौरवों से अपने अपमान का बदला लेना चाहते हैं। यहीं से नाटक आरम्भ होता है।

## प्रथम अङ्क

नान्दीपाठ के पश्चात् नाटक के अभिनय की प्रस्तावना करते समय नेपथ्य में कौरवों एवं पाण्डवों के बीच सन्धि कराने के लिए व्यासादि महर्षियों के साथ दूत बनकर भगवान् कृष्ण का दुर्योधन के पास जाने की बात कही जाती है जिसे सुनकर सूत्रधार कहता है—"भगवान् का यह सन्धि-प्रयास सफल हो और पाण्डव लोग भगवान् कृष्ण के साथ प्रसन्न रहें तथा कौरव भी अपने परिजनों के साथ स्वस्थ रहें। इसी समय नेपथ्य से भीम की गर्जना सुनाई पड़ती है— "अरे नीच! यह तू क्या बक रहा है? जिन कौरवों ने लाक्षानिर्मित महल, विषाक्तभोजन तथा कपट-द्यूत रचकर हम लोगों के प्राण एवं सम्पत्ति के अपहरण का प्रयास किया तथा जिन्होंने महारानी द्रौपदी के केश एवं वस्त्रों को खींचा है उन्हीं की स्वस्थता की कामना कर रहे हो? रे दुष्ट···" ऐसा कहते हुए गदाधारी क्रोधान्ध भीमसेन अपने सबसे छोटे भाई सहदेव के साथ रंगमञ्च पर अवतीर्ण होता है। रंगमञ्च पर आने के बाद वह पुनः कहता है—"क्या मैं संग्राम में कौरवों को मथ नहीं डालूँगा, क्या मैं दुःशासन के वक्षःस्थल से रुधिर का पान नहीं करूँगा, क्या मैं दुर्योधन की जङ्घाओं का भञ्जन नहीं करूँगा? (अर्थात् ये सारे काम मैं अवश्य करूँगा भले ही) आपके राजा (युधिष्ठिर) मूल्य चुका कर सन्धि क्यों न करें। जाओ सहदेव! महाराज को सूचित कर दो कि मैं इस सन्धि को कदापि न मानूँगा। यदि महाराज को अपने गोत्रवध (दुर्योधनादिवध) से लोक में निन्दित और लज्जित होने का भय है तो होवे। मेरी लज्जा और सम्मान तो भरी सभा में द्रौपदी के केशवस्त्रापकर्षण के समय हीं समाप्त हो चुके हैं।" इसी समय दुर्योधनपत्नी भानुमती की व्यंग्यपूर्ण बातों से उद्विग्न हुई द्रौपदी भीम के समक्ष उपस्थित होती है। द्रौपदी के उदास

चेहरे का कारण पूछने पर भीम को मालूम होता है कि अभी-अभी भानुमती ने द्रौपदी से कहा था कि—"अरी द्रौपदी ! सन्धि-प्रयास तो आरम्भ हो चुका है फिर तू अपनी खुली वेणी को क्यों न सँवार लेती ?" यह सुनकर भीम का क्रोध और अधिक बढ़ जाता किन्तु चेटी ने जब कहा कि भानुमती को उसने उसकी व्यङ्ग्योक्ति का सटीक उत्तर दे दिया है तो भीम आश्वस्त हो जाता है। चेटी द्वारा भानुमती को दिया गया उत्तर इस प्रकार था—"अरी भानुमती ! आपके केश जबतक खुल नहीं जायेंगे ( अर्थात् आप जब तक विधवा नहीं हो जातीं ) तब तक हमारी महारानी अपने खुले केशों को कैसे सँवार सकती हैं।" इतने में युद्धस्थल से नगाड़े की आवाज आने लगी तथा कञ्चुकी द्वारा सूचना मिली कि संधि-प्रस्ताव भग्न हो गया तथा दुर्योधन ने श्रीकृष्ण को पकड़कर बन्दी बनाने का प्रयास किया है जिससे पाण्डवों के शिविर में खलबली मच गई है। यह सुनकर भीमसेन द्रौपदी को सान्त्वना देकर शीघ्रता से युद्ध भूमि की ओर चल पड़ता है।

## द्वितीय अङ्क

अभिमन्युवध के पश्चात् राजा दुर्योधन अपनी रानी भानुमती को प्रसन्न होकर यह समाचार सुनाने के लिए प्रस्तुत होता है किन्तु उस समय अपनी सखियों के साथ धीरे-धीरे बात करती हुई महारानी भानुमती को देखकर दुर्योधन सशङ्कित हो परदे की आड़ लेकर महारानी की बातें सुनने लगता है। महारानी भानुमती उस समय अपनी सखी से कहती है—"हे सखि ! तत्पश्चात् देवताओं से भी अधिक सुन्दर उस 'नकुल' के दर्शन से मैं उत्कण्ठित हो उठी, मेरा हृदय उस पर आसक्त हो गया, फिर मैं उस स्थान को छोड़कर लताकुञ्ज में चली गई और वह नकुल भी मेरा अनुसरण करता हुआ उस कुञ्ज में प्रवेश कर गया तथा उसने धृष्टता से मेरे स्तनावरणों को हटा दिया…" इतनी अधूरी बातें सुनते ही राजा दुर्योधन क्रोध के कारण लाल हो उठा और मन ही मन कहने लगा—'अरी माद्रीसुत नकुल में आसक्त दुराचारिणी ! ठीक है, तेरी सारी काली करतूत मुझे मालूम हो गई। अरी पापिनी ! इसीलिए आज सुबह-सुबह ही तू यहाँ चली आई थी। ( कुछ सोचकर ) बस ! बस !! हमारे (कौरवों के)

शत्रु माद्रीसुत नकुल ने हाथ फैलाकर स्तनावरण हटा दिया ! आह ! पापहृदये ! मेरी इज्जत भी पाण्डवों से बर्बाद हो गई ? बस ! अब अधिक सोचने और सुनने की आवश्यकता नहीं।' मन में ऐसा सोचकर राजा दुर्योधन तलवार खींचकर ज्यों ही आगे बढ़ता है कि पुनः भानुमती की आवाज सुनाई पड़ती है। वह कहती है—"सखि ! इसके बाद सवेरा हो गया और आर्यपुत्र के उद्बोधन के लिए प्रभातकालीन मृदङ्गध्वनि के साथ वेश्याओं के सङ्गीत से मैं जाग पड़ी।" इतना सुनते ही दुर्योधन होश में आ जाता है, उसे मालूम हो जाता है कि भानुमती अपना स्वप्न-वृत्तान्त बतला रही थी। यह वास्तविकता नहीं थी। राजा दुर्योधन को ग्लानि होती है वह सोचता है कि—"अच्छा हुआ, मैंने आवेश में आकर महारानी से कोई कटुवचन नहीं कहा। आजकल मेरी बुद्धि स्थिर नहीं रहती है। पूरी कहानी सुनने से पूर्व ही मैं नकुल ( नेवले ) को भीम का अनुज ( माद्रीसुत ) समझकर व्यर्थ में ही अपनी महारानी की गर्दन काटने को तैयार हो गया था। अच्छा, अब महारानी अशुभ स्वप्नजन्य अनिष्ट के निवारण के लिए भगवान् भास्कर को अर्घ्यदान देने के कारण ध्यानस्थ हो रही हैं। महारानी के समीप जाने का यही अच्छा अवसर है।" यह सोचकर राजा दुर्योधन सङ्केत से सखियों को दूर हटा देता है तथा स्वयं महारानी की अञ्जलि में पुष्प प्रदान करने लगता है। महारानी का अङ्गस्पर्श पाकर राजा दुर्योधन कामविह्वल हो उठता है जिससे उसके हाथों के पुष्प पृथ्वी पर गिरने लगते हैं। महारानी राजा के इस अशिष्टाचरण से तमक उठती है तथा राजा अत्युग्र कामवासना का अभिनय करते हुए महारानी को वश में लाने का प्रयास करता है। इसी समय महाझंझावात ( प्रचण्ड आँधी ) के कारण हस्तिनापुर में त्राहि-त्राहि मचने लगती है, दुर्योधन के विजयरथ की पताका टूटकर धराशायी हो जाती है, कौरवों के शिविर में हाहाकार मचने लगता है तथा महारानी भानुमती भी भयभीत होकर दुर्योधन के गले से चिपक जाती है। इतने में आर्तनाद करती हुई जयद्रथ की माता तथा उसकी पत्नी दुःशला ( दुर्योधन की बहन ) दुर्योधन के सामने आकर कहने लगती है—"महाराज ! गाण्डीवधारी अर्जुन ने पुत्रवियोग से उद्विग्न होकर आज सूर्यास्त से पूर्व महारथी जयद्रथ को

मारने की अटल प्रतिज्ञा की है। उसके प्रकोप से पृथ्वी काँप रही है। झंझावात से वायुमण्डल दूषित हो गया है। रक्षा कीजिए महाराज, रक्षा कीजिए !!" यह समाचार सुनकर राजा दुर्योधन उन दोनों को सान्त्वना देकर वहाँ से युद्ध-स्थल की ओर प्रस्थान कर देता है।

## तृतीय अङ्क

इस अङ्क के प्रवेशक में रुधिरप्रिय नामक राक्षस तथा उसकी पत्नी वसा-गन्धा नाम की राक्षसी के बीच हुए वार्तालाप के द्वारा युद्धभूमि की भीषणता तथा द्रोणाचार्य के वध की सूचना दी जाती है। इसी अंक में पितृ-वध के शोक से संतप्त क्रुद्ध अश्वत्थामा का प्रवेश होता है। कृपाचार्य अश्वत्थामा को ढाढस दिलाते हैं। इधर कर्ण दुर्योधन को यह समझा देता है कि द्रोण ने स्वयं लड़ना छोड़ दिया था, इसीलिए वे मारे गये। द्रोण अपने पुत्र अश्वत्थामा को समस्त पृथ्वी का राजा बनाना चाहते थे और अब अश्वत्थामा के मारे जाने से वृद्ध ब्राह्मण द्रोण का शस्त्रग्रहण करना व्यर्थ है। यह सोचकर ही द्रोण ने दुखी होकर शस्त्र-त्याग किया था। इसी समय कृपाचार्य एवं अश्वत्थामा दुर्योधन के पास आते हैं और अश्वत्थामा दुर्योधन से उसे सेनापति बना देने को कहता है जिससे वह पिता की मृत्यु का बदला ले सके। पर दुर्योधन ने कर्ण को सेना पति बनाने का वचन दिया है। अश्वत्थामा और अधिक क्रुद्ध होता है। कर्ण एवं अश्वत्थामा में वाग्-युद्ध होता है। अश्वत्थामा तब तक के लिए शस्त्र न उठाने की प्रतिज्ञा करता है जब तक कर्ण जीवित रहेगा। इसी बीच नेपथ्य से भीम की गर्वोक्ति सुनाई पड़ती है कि दुःशासन उसके भुजपञ्जर में आबद्ध हो गया है और वह उसका रुधिर पीने जा रहा है, यदि कोई कौरव रक्षा कर सके तो करे। दुःशासन की विपत्तिगत अवस्था को सुनकर अश्वत्थामा शस्त्र-ग्रहण द्वारा अपनी प्रतिज्ञा को भग करने के लिए तत्पर हो उठता है किन्तु आकाशवाणी के द्वारा अश्वत्थामा को यह चेतावनी दी जाती है कि उसे अपनी प्रतिज्ञा को खण्डित नहीं करना चाहिए। अश्वत्थामा को इस बात के लिए खेद होता है कि वह विपत्तिग्रस्त दुःशासन की रक्षा नहीं कर पाता तथा देवता भी पाण्डवों के ही पक्षपाती हैं।

## चतुर्थ अङ्क

दुर्योधन का सारथि युद्ध में आहत और मूर्च्छित दुर्योधन को युद्धभूमि से दूर ले जाकर उसके रथ को एक वट वृक्ष की छाया में खड़ा कर देता है। मूर्च्छा समाप्त होने पर दुर्योधन को दुःशासन के वध का पता चलता है जिससे वह अत्यन्त शोकसंविग्न होकर विलाप करने लगता है। कर्ण का सेवक सुन्दरक दुर्योधन को ढूंढता हुआ वहां पहुंचता है और वह कर्ण-पुत्र वृषसेन के वध की सूचना दुर्योधन को देता है तथा युद्ध स्थल की गतिविधि से भी उसे अवगत कराता है। दुर्योधन इस दूसरे अशुभ समाचार को सुनकर अत्यन्त दुखी होता है। सुन्दरक उसे पुत्र-वध से निराश और क्रुद्ध होकर प्राणों का मोह त्याग कर युद्ध-भूमि को जाते हुए अङ्गराज कर्ण का सन्देश सुनाता है। दुर्योधन भी अपने प्रियसखा अङ्गराज कर्ण की सहायता के लिए पुनः युद्ध-स्थल की ओर प्रस्थान करना चाहता है किन्तु इसी समय दुर्योधन के पिता धृतराष्ट्र तथा माता गान्धारी दोनों वहां आ पहुंचते हैं।

## पञ्चम अङ्क

पुत्रों के विनाश से व्याकुल हुए धृतराष्ट्र एवं गान्धारी दुर्योधन को पाण्डवों से सन्धि कर लेने के लिए समझाते हैं पर दुर्योधन इसके लिए तैयार नहीं होता। वह पाण्डवों से अपने छोटे भाई दुःशासन के वध का प्रतिशोध लेना चाहता है। इस पर धृतराष्ट्र गुप्त उपाय द्वारा पाण्डवों का वध करने का सुझाव देता है परन्तु गर्वोन्मत्त दुर्योधन इसे भी स्वीकार नहीं करता है। इसी बीच कर्ण की मृत्यु का समाचार मिलता है तथा दुर्योधन लड़ने को जाने की तैतारी करता है। तभी भीम एवं अर्जुन युद्धस्थल में दुर्योधन को न पाकर उसे ढूंढते हुए वहां पहुंच जाते हैं। भीम धृतराष्ट्र एवं गान्धारी को प्रणाम करते समय कटूक्तियों का प्रयोग करता है। दुर्योधन इसके लिए भीम को फटकारता है तथा दोनों के बीच वाक्कलह होता है। दुर्योधन भीम को द्वन्द्व-युद्ध के लिए ललकारता है किन्तु अर्जुन भीम को रोकता है। इसी बीच नेपथ्य से भीम एवं अर्जुन के लिए युधिष्ठिर की आज्ञा सुनाई पड़ती है कि अब युद्ध-समाप्ति का समय हो गया है

इसलिए सेनायें वापस लौटा ली जाएं। युधिष्ठिर की इस आज्ञा का पालन करने के लिए वे दोनों वापस लौट पड़ते हैं।

भीम और अर्जुन के वापस लौटते-लौटते उस स्थान पर अश्वत्थामा भी पहुंच जाता है। धृतराष्ट्र दुर्योधन को सुझाव देता है कि वह उठकर अश्वत्थामा जैसे वीर का सत्कार करे। अश्वत्थामा वहाँ आते ही दुर्योधन के मित्र अङ्गराज कर्ण की निन्दा करने लगता है जिससे दुर्योधन उससे रुष्ट हो जाता है तथा अश्वत्थामा को वह इस बात के लिए उलाहना भी देता है कि उसने (अश्वत्थामा ने) कर्ण के वध की ही प्रतीज्ञा क्यों की, वह उसके (दुर्योधन के) वध की भी प्रतीज्ञा कर ले क्योंकि दुर्योधन एव कर्ण के बीच कोई अन्तर नहीं है। दुर्योधन को अब भी अपने प्रतिकुल पाकर अपमानित हुआ अश्वत्थामा वहां से चल देता है किन्तु धृतराष्ट्र उसके प्रति अपने तथा गान्धारी के वात्सल्य का तथा उसके पिता के अपमान का स्मरण दिलाकर भ्रातृशोक से विक्षिप्त हृदयवाले दुर्योधन की बात का बुरा न मानने का संदेश सञ्जय द्वारा अश्वत्थामा को भिजवाता है।

## षष्ठ अङ्क

अङ्क के प्रारम्भ में युधिष्ठिर को चिन्तित अवस्था में दिखलाया गया है। भीम के द्वारा की गई प्रतिज्ञा ही उसकी चिन्ता का कारण है। भीम ने प्रतिज्ञा कर रक्खी है कि वह आज दुर्योधन का वध करके अपनी प्रतिज्ञा पूरी करेगा अन्यथा स्वयं आत्महत्या कर लेगा। यह समाचार जानकर दुर्योधन चुपचाप एक जलाशय में जाकर छिप गया। बहुत खोज करने पर भी उसका पता न लगने से युधिष्ठिर अत्यधिक चिन्तित हैं। इसी समय एक पुरुष आकर सूचना देता है कि दुष्ट दुर्योधन का पता लग गया है तथा भीम एवं दुर्योधन के बीच भीषण गदा युद्ध चल रहा है। इस युद्ध में भीम की विजय सुनिश्चित है। इसलिए कृष्ण भगवान् ने संदेश भेजा है कि युधिष्ठिर राज्याभिषेक की तैयारी करें और द्रौपदी भी अपने वेणी-संहार का उत्सव मनाये।

राज्याभिषेक की तैयारी के लिए पुरोहितों एवं अन्यकर्मचारियों को आज्ञा दे दी जाती है किन्तु इसी समय घटनाएं एक नया मोड़ ले लेती हैं। दुर्योधन का एक मित्र चार्वाक नाम का राक्षस मुनि का छद्म वेष धारण करके युधिष्ठिर

के पास आता हैं। वह इस बात का ढोंग रचाता है कि वह भीम और दुर्योधन के गदायुद्ध को देखकर समन्त पञ्चक से आ रहा है। वह इस बात के लिऐ खेद प्रकट करता है कि शरद् ऋतु की प्रचण्ड धूप के कारण वह अर्जुन और दुर्योधन के गदायुद्ध को पूरा नहीं देख सका। अर्जुन और दुर्योधन के गदायुद्ध की बात सुनकर युधिष्ठिर चौंकता है। अधिक जिज्ञासा करने पर चार्वाक द्वारा युधिष्ठिर को पता चलता है कि श्रीकृष्ण के भ्राता बलराम द्वारा दुर्योधन को गुप्त संकेत कर देने के कारण गदायुद्ध में भीम मारा गया है। यह सुनकर द्रौपदी एव युधिष्ठिर शोकाकुल हो जाते हैं और आत्मघात करने को तत्पर हो जाते हैं। चार्वाक चुपके से चिता तैयार कर उसे प्रज्वलित करने के लिए वहां से चला जाता है।

इसी बीच नेपथ्य में कोलाहल सुनाई पड़ता है। युधिष्ठिर एवं द्रौपदी को लगता है कि दुर्योधन आ रहा है। द्रौपदी छिपने का प्रयास करती है। खून से लथपथ शरीर वाला भीमसेन मञ्च पर आता है और अपने रक्तरञ्जित हाथों से द्रौपदी के केशों को सँवारने के लिए द्रौपदी को पकड़ लेता है। युधिष्ठिर नहीं पहचानने के कारण भीम को दुर्योधन समझकर उससे लड़ना चाहता है। अन्त में वास्तविकता का पता चलता है। द्रौपदी हर्षपूर्वक अपनी वेणी बाँधती है। श्रीकृष्ण एवं अर्जुन मञ्च पर आते हैं। चार्वाक नकुल द्वारा पकड़ लिया जाता है। युधिष्ठिर भीम एवं अर्जुन का आलिङ्गन करके प्रसन्न होते हैं तथा भगवान् कृष्ण के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं। अन्त में भरतवाक्य के साथ नाटक समाप्त होता है।



# वेणीसंहार का उपजीव्य महाभारत

संस्कृत के अनेक कवियों एवं नाटककारों ने रामायण एवं महाभारत को अपना उपजीव्य बनाया हैं। कालिदास का कुमारसम्भव, भारवि का किरातार्जुनीय, माघ का शिशुपालवध तथा श्रीहर्ष का नैषधीयचरित ऐसे महाकाव्य हैं जिनकी कथावस्तु महाभारत पर आश्रित है। इसी प्रकार संस्कृत के कतिपय नाटकों की कथावस्तु महाभारत से ही ली गई है। कविवर भास के मध्यमव्यायोग, पञ्चरात्र, दूतवाक्य, दूतघटोत्कच, कर्णभार, उरुभङ्ग तथा बालचरित में, महाकवि कालिदास के अभिज्ञानशाकुन्तल में तथा राजशेखर के बालभारत नाटक में महाभारतीय कथा का ही आश्रय लिया गया है। भट्टनारायण ने भी इसी सरणि का अनुसरण करते हुए महाभारतीय कथा का आश्रय लेकर 'वेणीसंहार' का प्रणयन किया है। भट्टनारायण एवं अन्य कवियों में इतना अन्तर अवश्य है कि जहाँ एक ओर अन्य कवियों ने महाभारत के किसी आख्यानविशेष को अपनी रचना का आधार बनाया हैं वहीं वेणीसंहार के रचयिता ने महाभारत के वृहदंश को अपने नाटक में समाहित करने का प्रयास किया है। कौरवों एवं पाण्डवों के बीच भगवान् श्रीकृष्ण द्वारा किये गये सन्धि-प्रयास से वेणीसंहार नाटक का प्रारम्भ होता है। यह कथा महाभारत के उद्योग पर्व में आयी हैं। युधिष्ठिर के राज्याभिषेक पर नाटक की समाप्ति होती है, जो महाभारत के शान्तिपर्व में आया है। इस प्रकार महाभारत के उद्योग पर्व से लेकर शान्तिपर्व तक की कथा को नाटककार ने रचनात्मक आवश्यकताओं को ध्यान में रखते हुए अपेक्षित परिवर्त्तन-परिवर्धन एवं संशोधन का आश्रय लेकर अपने नाटक में प्रस्तुत किया है। दुर्योधन की पत्नी भानुमती को छोड़कर नाटक के प्रायः सभी प्रधान पात्र महाभारतीय ही हैं। नाटक के अन्तर्गत कुछ छिटपुट घटनाओं को छोड़कर प्रायः सभी घटनाएँ महाभारतीय कथा पर ही आश्रित है। अपने नाटक के लिए भट्टनारायण ने महाभारत की मुख्य कथा को चुनकर उसे अपनी कवित्वमयी प्रतिभा से

रोचकता प्रदान करने का भरपूर प्रयास किया है किन्तु महाभारत की लोक-विश्रुत कथा को नाटक का आश्रय वनाने के कारण नाटककार के समक्ष विविध असुविधाएँ भी वर्त्तमान थीं। नाटकीय आवश्यकता के अनुसार नाटककार पात्रों के चरित्र-चित्रण में किसी क्रान्तिकारी परिवर्त्तन या मूलकथा में आमूल परिवर्त्तन करने में अपने को स्वतन्त्र नहीं समझ सकता था इसीलिए प्रस्तुत नाटक में वस्तुयोजनात्मक शिथिलता का दोष दृष्टिगोचर होता है। फिर भी, नाटककार ने वेणीसंहार में महाभारतीय मूल कथानक में आवश्यकतानुसार यत्किञ्चित् परिवर्त्तन कर उसे प्रस्तुत करने से अपने को नहीं रोक सका है जो एक नाटककार के लिए सहज स्वाभाविक एवं आवश्यक है।

## मूलकथा में किये गये परिवर्तन एवं उनका नाटकीय प्रभाव

नाटकीय आवश्यकताओं से उत्प्रेरित होकर भट्टनारायण ने मूलकथा में जो परिवर्तन किये हैं उनका विवरण नीचे प्रस्तुत किया जा रहा है—

( १ ) नाटक के प्रथम अङ्क में भगवान् श्रीकृष्ण पाँच गाँवों की शर्त पर सन्धि-प्रस्ताव लेकर दुर्योधन के पास जाते हैं। दुर्योधन न केवल उनके प्रस्ताव को ठुकराता ही है अपितु उन्हें बन्दी वनाने का भी प्रयास करता है किन्तु श्रीकृष्ण अपने विश्वरूप का प्रदर्शन कर दुर्योधन को अभिभूत कर देते हैं। महाभारत में सर्वप्रथम सञ्जय के माध्यम से सन्धि का प्रस्ताव किया गया है। सञ्जय जब अपने प्रयास में असफल हो जाता है तभी भगवान् श्रीकृष्ण कौरवों-पाण्डवों के बीच सन्धि कराने का प्रयास करते हैं। दुर्योधन श्रीकृष्ण को पकड़ने का कुचक्र रचता है किन्तु उसके पिता धृतराष्ट्र को जब यह बात मालूम होती है तो वे दुर्योधन को इसके लिए डाँटते हैं। महाभारत में भी भगवान् श्रीकृष्ण द्वारा विश्वरूप के प्रदर्शन का उल्लेख किया गया है किन्तु वहाँ वे दुर्योधन पर अपना प्रभाव जमाने के लिए विश्वरूप का प्रदर्शन करते हैं न कि उसके पकड़ने के प्रयास को विफल करने के लिए। प्रायः कथावस्तु को संक्षिप्त करने के लिए तथा दुर्योधन की दुष्टता को उग्रता प्रदान करने के लिए ही नाटककार ने यह परिवर्तन किया है।

( २ ) वेणीसंहार के तृतीय अङ्क में द्रोणाचार्य की मृत्यु के बाद कर्ण के द्वारा उनकी निन्दा करने पर द्रोणपुत्र अश्वत्थामा एवं कर्ण के बीच वाक्कलह होता है किन्तु महाभारत में यह वाग्युद्ध कृपाचार्य एवं कर्ण के बीच प्रारम्भ होता है जिसे बाद में अश्वत्थामा अपने ऊपर ले लेता है। एक बात और है कि यह कलह द्रोणाचार्य की मृत्यु के पश्चात् नहीं अपितु उनकी मृत्यु के पूर्व ही होता है। किसी व्यक्ति के जीवित रहते यदि उसकी निन्दा की जाती है तो वह कुछ सीमा तक क्षम्य भी हो सकती है किन्तु मृत्यु के पश्चात् यदि उस व्यक्ति की निन्दा की जाय तो यह नैतिक दृष्टि से घोर अपराध माना जाता है। अश्वत्थामा की उत्तेजना को तीव्र रूप में प्रदर्शित करने के लिए कवि ने यदि ऐसा परिवर्त्तन किया हो तो यह स्वाभाविक ही प्रतीत होता है।

( ३ ) महाभारत में चार्वाक नामक राक्षस युधिष्ठिर की सभा में उस समय प्रवेश करता है जब कि युधिष्ठिर हस्तिनापुर में प्रवेश कर चुके हैं। वहाँ पर युधिष्ठिर की निन्दा करना ही चार्वाक का मुख्य उद्देश्य है किन्तु नाटक में हस्तिनापुर प्रवेश से पूर्व ही युधिष्ठिर के पास चार्वाक का आगमन दिखलाया गया है। श्रीकृष्ण का संदेश पाकर पुरोहितों एवं अन्य कर्मचारियों को युधिष्ठिर राज्याभिषेक की तैयारी करने का आदेश दे देते हैं। तभी चार्वाक वहाँ उपस्थित होकर भीम-दुर्योधन के गदायुद्ध में भीम के मारे जाने की मिथ्या-सूचना देता है जिससे युधिष्ठिर व्याकुल होकर द्रौपदी के साथ आत्मघात करने को उद्यत हो जाते हैं। घटना-क्रम को नया मोड़ देने के लिए सम्भवतः भट्टनारायन्द ने महाभारत की अपेक्षा वेणीसंहार में पहले ही चार्वाक की अवतारणा दिखलाई है।

( ४ ) महाभारत में जल के अन्दर छिपे हुए दुर्योधन को युद्ध के लिए ललकारने तथा पाँच पाण्डवों में किसी एक से युद्ध करने की बात युधिष्ठिर के द्वारा कराई गई है किन्तु नाटक में भीम के द्वारा ही ये दोनों कार्य सम्पन्न कराये गये हैं, जब कि युधिष्ठिर अन्य स्थान पर हैं। प्रस्तुत नाटक में भीम की प्रधानता प्रदर्शित करने के लिए या चार्वाक राक्षस को अपनी अभीष्ट सिद्धि का अवसर प्रदान करने के लिए ही सम्भवतः भट्टनारायण ने यह परिवर्तन

किया होगा। यह तो निश्चित है कि नाटक की यह घटना पाठकों एवं दर्शकों की उत्सुकता तथा हृदय की धड़कन को बढ़ाने में पूर्ण सफल हुई है तथा इससे नाटक में गतिशीलता भी आई हैं।

## कथावस्तु में नाटककार की नवीन उद्भावनाएँ

वेणीसंहार के रचयिता ने नाटकीय आवश्यकताओं को ध्यान में रखते हुए महाभारतीय कथा को यत्किञ्चित् परिवर्त्तन के साथ अपने नाटक में प्रस्तुत तो किया ही है साथ ही अपनी ओर से कुछ नूतन उद्भावनाओं की भी कथा-वस्तु के साथ उन्होंने जोड़ा है। सर्वप्रथम द्रौपदी के वेणीसंहार की घटना, जिस पर नाटक का नाम पड़ा है, कवि की मौलिक कल्पना है। महाभारत में भीम द्वारा दुर्योधन की जङ्घाओं को तोड़ने की प्रतिज्ञा का उल्लेख अवश्य है किन्तु उसके रक्त से द्रौपदी के केशपाश को सँवारने का उल्लेख वहाँ अप्राप्त है। प्रथम अङ्क में भानुमती द्वारा द्रौपदी से केश-संयमन सम्बन्धी प्रश्न की घटना भी कविकल्पनाप्रसूत ही है। दुर्योधन की पत्नी भानुमती, पाञ्चालक, सुन्दरक, रुधिरप्रिय राक्षस तथा उसकी पत्नी वसागन्धा, कञ्चुकी, चेटी एवं सखी आदि अन्य छोटे पात्र कवि की स्वयं की उद्भावनाएँ है।

नाटक का सम्पूर्ण द्वितीय अङ्क, तृतीय अङ्क का प्रवेशक, सम्पूर्ण पञ्चम अङ्क, षष्ठ अङ्क में भीम की प्रतिज्ञा, चार्वाक राक्षस द्वारा युधिष्ठिर की वञ्चना और युधिष्ठिर एवं द्रौपदी द्वारा चितारोहण की तैयारी तथा विलाप आदि कवि की मौलिक उद्भावना की परिधि के अन्तर्गत हैं। महाभारत में इन घटनाओं का कहीं भी उल्लेख नहीं है।

## नाटकीय दृष्टि से कथानक में किये गये परिवर्त्तनों का प्रभाव

महाकवि भट्टनारायण का वेणीसंहार नाटक महाभारत की कथा पर अवलम्बित है। महाभारत की विशाल कथावस्तु को नाटक के मात्र ६ अङ्कों के कलेवर में निपुणता के साथ सीमित कर उसे रोचकता प्रदान करने में नाटककार ने निश्चय ही अपनी असामान्य प्रतिभा का परिचय दिया है। नाटककार ने महाभारत की कथावस्तु के अन्तर्गत घटनाओं के क्रम तथा संयोग

में जो भी परिवर्त्तन किये हैं तथा नाटक को प्रभावशाली बनाने के लिए अपनी ओर से जो भी नूतन उद्भावनाएँ प्रस्तुत की हैं उनसे नाटकीय व्यापार में गतिशीलता आने के साथ-साथ पात्रों के चरित्र को भी अभिव्यक्ति का पूर्ण अवसर प्राप्त हुआ है।

महाभारत में सञ्जय एवं श्रीकृष्ण के द्वारा सन्धि का प्रयास अलग-अलग किया गया दिखाया गया है किन्तु नाटककार ने उन दोनों के सन्धि-प्रयासों को एकमें मिलाकर जहाँ एक ओर कथानक का संक्षेपण किया है वहीं उन्होंने नाटक के नामकरण एवं उसकी व्युत्पत्ति की भूमिका भी निर्मित कर ली है। इससे भीम, युधिष्ठिर, दुर्योधन तथा द्रौपदी के चरित्रों की अभिव्यक्ति के लिए उपयुक्त अवसर भी प्राप्त हो गया है। दुर्योधन-पत्नी भानुमती द्वारा द्रौपदी से उपालम्भपूर्वक वेणी न सँवारने के विषय में किये गये प्रश्न की घटना, जो कवि की मौलिक उद्भावना है, भीम के क्रोध को अत्यधिक भड़काने की भूमिका निभाती है। यही प्रश्नविषयक घटना शत्रुसंहार द्वारा "वेणीसंहार" रूप फल का बीज सिद्ध होती है।

द्वितीय अङ्क में भानुमती के स्वप्नदर्शन तथा वात्या द्वारा दुर्योधन के विजयरथ की पताका के टूट कर गिरने एवं धराशायी होने से भावी घटनाओं की सूचना मिलती है। इसी अङ्क में बालोद्यान का दृश्य पूर्ववर्ती एवं उत्तरवर्ती अङ्कों में निवद्ध उत्तेजनापूर्ण परिस्थितियों से भिन्न प्रकार की कोमल परिस्थिति का सर्जन करके दर्शकों के समक्ष मनोरम परिवर्तन उपस्थित करता है। इस अङ्क से दुर्योधन के चरित्र का दूसरा पहलू भी पाठकों—दर्शकों के समक्ष स्पष्ट हो जाता है। दुर्योधन की विलासिता एवं व्यावहारिक दृष्टि से उसके चरित्र की हीनता भी प्रकाश में आ जाती है। इस अङ्क में कञ्चुकी की "भग्नम् भग्नम्" आदि उक्ति द्वारा "पताकास्थानक" की योजना ने नाटकीय स्थिति उत्पन्न कर दी है।

तृतीय अङ्क के प्रवेशक में रुधिरप्रिय राक्षस तथा उसकी पत्नी वसागन्धा राक्षसी के बीच जो वार्तालाप कराया गया है उससे द्रोणाचार्य, भूरिश्रवा, घटोत्कच तथा जयद्रथ आदि योद्धाओं के वध की सूचना मिल जाती है और

इसके साथ-साथ दुःशासन के रक्तपान के जघन्यकृत्य को भीम के शरीर में अन्तःप्रविष्ट राक्षस द्वारा पूर्ण कराया गया सूचित करके भीम के चरित्र की भी रक्षा कर ली गई है।

युद्ध में द्रोणाचार्य के अनुचित वध का समाचार पाकर भी उनके पुत्र अश्वत्थामा द्वारा शत्रु से इसका प्रतिशोध लेने के लिए तत्पर न होना तथा भीम से दुःशासन की रक्षा न करना पाठकों को अचम्भे में डाल सकती है। अश्वत्थामा जैसे पराक्रमी एवं तेजस्वी योद्धा का ऐसे अवसरों पर चुप्पी साध लेना वस्तुतः आश्चर्यजनक है किन्तु नाटककार ने बहुत ही कौशल के साथ इसका समाधान प्रस्तुत किया है। अश्वत्थामा एवं कर्ण के कलह तथा दुर्योधन द्वारा कर्ण के प्रति पक्षपातपूर्ण व्यवहार के कारण कर्ण के जीवित रहते अश्वत्थामा द्वारा शस्त्र-ग्रहण न करने की प्रतिज्ञा द्वारा तथा आकाश संचारिणी वाक् की योजना करके अश्वत्थामा के ब्रह्मतेज तथा स्वामिभक्ति की रक्षा कर ली गई है।

नाटक के चतुर्थ अङ्क में समासबहुल लम्बे-लम्बे वर्णनात्मक संवादों के कारण यद्यपि नीरसता आ गई है किन्तु चतुर नाटककार ने सुन्दरक की अवतारणा करके महाभारत की विस्तृत कथा को इस छोटे से अङ्क में समेटने का सफल प्रयास किया है। युद्धभूमि से भेजा गया कर्ण का सन्देश तथा उस पर दुर्योधन की प्रतिक्रिया, दुर्योधन के चरित्र को प्रकाश में लाती है। अङ्क के अन्त में धृतराष्ट्र एवं गान्धारी का रंगमञ्च पर प्रवेश दुर्योधन को कर्ण की सहायता करने से रोक देता है जिससे पाण्डवों के लिए कर्ण के वध का मार्ग प्रशस्त हो जाता है।

पञ्चम अङ्क कवि की स्वयं नूतन उद्भावना है। इस अङ्क से न तो कथा आगे बढ़ती है और न ही नाटकीय व्यापार को ही गति मिलती है, बल्कि इससे नाटकीयव्यापार में गतिरोध ही उत्पन्न हो गया है किन्तु इस अङ्क में धृतराष्ट्र एवं गान्धारी की दुर्योधन के प्रति वात्सल्य-भावना, दुर्योधन का स्वाभिमान एवं अपने दिवंगत मित्र के प्रति प्रेम-भावना तथा अश्वत्थामा के स्वाभिमान आदि की सफल अभिव्यक्ति होने से इस अङ्क को भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं माना जा सकता है।

